रचनाकाल—संवत १७ वरस ५१ रविवार
माघे दुतीया कृष्ण पखि, भाषा मत अनुसार,
कही मलुकै दासांनुदास, लाहोरी निज नाम।
जादु सुत खत्री वरण, रसना पांवन कांम ।।
अक्षर घटि वधि होइ जो, ले है संत सुधारि।
सब सतन के चरन परि, लाहोरी वलि जाय ।।१६।।

पुष्पिका— लिखत तिवाडी अखैरांम वैष्णव रांमानंदी विष्णदास पठनार्थं। शुभं भव। संवत १९७४ वृषे फागुण मासे कृष्ण पक्षे ७ सपतम्यां तिथू चन्द्रवारे। नागोर रा गाव मुडवा माहे लिखी। वाचे जिणनु श्री राम रांम श्री सदगुर प्रसादात बाचजो जी। कल्याण मस्तु।

## १०२/१४२५६ भागवत-दशम-स्कन्ध-भाषा

प्रारम्भ— ।।श्रीरामाय नमः।। श्री गुरुचर्णकमलेभ्यो नमः ।।श्रीकृष्ण चर्णकमलेभ्यो नमः ।।अथ दस्मस्कधे श्रीकृष्णलीला वर्णन।

प्रथम-मंगलाचरण—

जै गनपति गौरीनंदन, पुन शिवनंदन कहात।
गजमुख रदन सुहावना, बुधिदायक सुखदात ।।१।।
जिम दीपक तिमर ही हरै, त्यु हर हरि अज्ञान।
सामर्थ हमकु दीजिये, चरित्र कथन भगवान ।।२।।
श्री सरस्वती सुमरिकै, वदु बारबार।
बुद्धी आपहि दीजिये, सर्व विघ्न तुम टार ।।३।।
गुरु कु करू जु वंदना, निसि दिन बारबार।
नागर नदन[1] कहात प्रभु दादू विघ्न निवार ।।४।।

चौपई

दस्मस्कंध व्यासजी गायो। सोई शुक नृप कु जु सुनायो ।।
संस्कृत पठन नही कोउ जानै। जद भाषा कर चरित्र वखानै ।।५।।
गुरु दादू मोहि आज्ञा दीवी। संस्कृत की भाषा कीवी।
अधिक न्यून नाही मे गाऊ। यथा पूर्व कही तथा सुनाऊ[2]।।

१ विनोदीनदन
२ यह चौपई ग्रन्थ-प्रारम्भ से ऊपर वाले हाशिये मे पृथक् लिपि मे दी गई है।

अन्त— अरिल छन्द

दसमस्कंध ज्ञान निज सार है।
सुनैं सुनावैं कहत तिरत नहीं वार हैं ।।
स्वयं भगवान सुखदेवजी कहै।
(हर हा हा जी) परीक्षत पायो ज्ञान परम पद मुख लहैं ।।२९।।
नाना दुख ससार त्याग मन थिर भया ।
समभैं अतर द्वैत सहजैं गया ।।
कछु अनुभव ते जान सतगुर हि कहे ।
(हरि हा हा जी) चचलता सब त्याग रूप मे मिल रहे ।।३०।।

दोहा

यह महिमा पावन परम, दशम बोध निज ग्यांन ।
सुनैं सुनावै मोक्ष पद, जीवत लक्ष्मी जन ।।३१।।

चौपई

विहारी कुंज कृष्ण जस गावा। संस्कृत कूं भाषा मे लावा ।।
दसम स्कध सर्व जस मांही । गुप्त रहा प्रगट हुवा नाही ।।३२।।
अंतरजामी कीया विचारा। उग्रसिंघ मुख वचन उचारा ।।
विहारीकृत जस तुम प्रगटावो । यूं विचार कर कह दरसावो ।।३३।।
नराणदास कुं वचन कहावा । वचन सुनत मन मे हरखावा ।
ग्रंथ सुधकर स्व हाथ लिखावा । कथा करन आरंभ करावा ।।३४।।
उग्रसिंघ द्रव्य खरच करावा । छापा माही तुरत छिपावा ।
संतन कु पुस्तक वगसावा । साधू हरख सुं सवहि लिवावा ।।३५।।

मनहर छद

कृष्णगढ नगर वासी मोणोत है ओसवाल,
नृप कै दिवाण सो तो जग मे विख्यात है ।
पीढी दर पीढी सब भये है जु भाग्यवान,
रिध सिध भक्ति साजवस मे रहात है ।।
चैंनसिंघ मेता जाकै करणसिंघ सुत भये,
ताके सुत मोखमसिंघ जगत प्रगटात है ।
वाकै उग्रसिंघ सुत प्रकट जिहान माही,
दादू का प्रताप कर ईश्वर सहात है ।।३६।।

दोहा

उग्रसिंघ विख्यात है, बलभसिंघ बड भ्रात ।
जालमसिघ कनिष्ट है, ईश्वर रखै कुशलात ।।३७।।

जोधपुर माही वसत है, नृप को सदा है मन ।
गुरु दादू प्रताप तें, ईश्वर रहै प्रसन ।।३८।।

चौपई

पाच हजार सेतीस हे श्लोका । अनुष्टुप छद गिणाया चोखा ।।
दसमस्कध भागवत नित गावै । मन वाछित फल सहजै पावै ।।३९।।

अरिल

**अजमेरा** का ग्राम मे अवल बणाईया ।
**श्रीनगर** है नाम प्रगट दरसाईया ।।
कृष्णचरित्र सस्कृत सां प्राकृत मे गाइया ।
(हरि हा हा जी) विहारी कु ज सत दोऊ प्रगट कह सुनाईया ।।४०।।

चौपई

ये दोऊ सत प्रगट जग माही । दादूपथी कह बतलाही ।।
जन गरीव कै वस मे भईया । कृष्ण चरित्र वहु सु दर कहईया ।।४१।।

इस कु सुणै सुणावै कोई । ताकै सपदा सब सुख होई ।
अपुत्रवान कै सुत प्रगटाई । कृष्णचरित्र का यो फल गाई ।।४२।।

पुष्पिका— इति श्री भागवते महापुराणे दशमस्कध श्रीकृष्णचरित्रे वाल-लीला आदि कृष्ण-विवाह राक्षस-वध पाडव सहायक कृष्ण-वस-बसावली वरणनो नाम नवतीतमोध्याय ।।९०।।
श्रीरस्तु ।। कल्याणमस्तु ।। राम ।।

आधी कै म्हत पुस्तक लिखी, **नरायणदास** कहत ।
जोधपुर मे उग्रसिंधजी, जिनकै चतुर्मास रहत ।।१।।

सवत उगनीसे इकावनो, आसोज सुद दुज जान ।
हरिचरित्र प्रताप तें, उग्रसिंघ सुख थान ।।२।।

।।राम।। ।।राम।। ।।राम।। । राम।।

## १६२/१३७२५ (१–१०) छत्तीस राजकुली आदि सग्रह

प्रारम्भ— ।।श्री गणेशाय नम ।। अथ राजकुली छत्रीस ३६ कहै छै

पत्र 1 A १ **परमार**—धारा नगरी हुआ

२ **राठोड**—कनवजगढ हुआ

३ **चहुआंण**—नाडुलगढ हुआ, माया सिरो साभर आसापुरी देवी पुजीजै छै।

४ **गहिलोत**—आहड नगर हुआ ५ **दहोया** साहलगढ हुआ

६ **दसुणेचा**—हुरगगढ हुआ ७ **काछा** पोहरगढ हुआ

८ **सोलखो**—रोहणगढ हुआ ९ **खैर**-पाडवगढ हुआ

१० **मोरी**—चीतोडगढ हुआ ११ **नीकुप**—माडलगढ हुआ

१२ **ढीक**—आसेरगढ हुआ १३ **गोहील**- खेड पाटण हुआ

१४ **पढीहार**—मडोवरगढ हुआ १५ **चीवा**—पाटणगढ हुआ

१६ **झाला**—पांवागढ हुआ १७ २ कर्णचगढ हुआ

१८ **चालवा**—करणगढ हुआ १९ **जेठवा**-भु भलीयाहगढ हुआ

२० **रोहर**—तागगढ हुआ २१ **बुसा**—लोहागढ हुआ

२२ **लोह** मे गढेव २३ **वारहड**-सभणगढ हुआ

२४ **खीची**—जाईलवाडै हुआ २४ **खडवाण**—वमहीगढ हुआ

२५ **डोडीया**—रोहतीसगढ हुआ २६ **हीरीयाढ**—हरमचगढ हुआ

२७ **डाभी**—कापरवाडी हुआ २८ **तुवर**—दीली हुआ

२९ **कोरडा**—हथणापुर हुआ ३० **गौड**—आवेरगढ हुआ

३१ **मरुवाणी**—मगरूपगढ हुआ ३२ **जादु**—जुनैगढ हुआ

३३ **कछवाहा**—खोहगढ हुआ ३४ **भाटो**—लोद्रवैगढ हुआ

३५ **सोनीगरा**—जालोरगढ हुआ

३६ **देवडा**—आवूगढ हुआ महा अनलगढ कहीजै छै। इति छत्तीस राजकुली जाणवी सही।

**कवित्त**

पदग लख पखरैत, ऐसी लख पाई तुरंगम।
जुड वव विड देत, उपर असवार अलगम ।।
वारा लख वारणपती, सपत वेदीस परमाण।
सोलैसै सावत दस, लख राव विमाणी ।।
घू घ रेण गैण धूजै धरा, वीस लाख वाजित्र वली।
सिघ राव जैसिंघ मु, मडे नह कोई मडली ।।

२ राठोडारी वणावली — पत्र संख्या १ A से १३ A

(राठोडों की उत्पत्ति से लेकर महाराजा अभयसिंह की मृत्यु सवत्-१७८१ तक की प्रमुख घटनाओं का सवतो के अनुसार उल्लेख है)

अत

**अथ भगतां री वशावली लिख्यते ।**

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | ब्राह्मण जै जै देववंसी | २ | माहाजन तिलोचनवसी |
| ३ | रजपूत पीपावसी | ४ | चारण तु'मरवसी |
| ५ | कायथ चित्रगुप्तवसी | ६ | सरगरो वालमीक वसी |
| ७ | थोरी कीतावसी | ८ | मैणो घाटमवसी |
| ९ | कसाई सुदनावसी | १० | पींजारो दादुवसी |
| ११ | रैवारी हीरावसी | १२ | भाट जनकवसी |
| १३ | खातो परसावसी | १४ | कु'भार राकावसो |
| १५ | माली नापावसी | १६ | जाट धनावसी |
| १७ | जुलाहो कवीरवसी | १८ | ढेढ व्रहदावसी |
| १९ | डूंब वीनरावसी | २० | छीपा नामदेवसी |
| २१ | कीर कालूवसी | २२ | नाई सेनावसी |
| २३ | कलाल वखनावसी | २४ | खत्री नानगवसी |
| २५ | मोची वलभवशी | २६ | तेली पदमावशी |

पुष्पिका— भगत वसावलि सपूर्ण । लिखिते लेखक वनमाली रामचन्द्र मु० नागोर-मारवाड स० १९९४ रा मिति कार्तिक सुदि ३ सनीवार ॥

## १७४/१५६४३ ठिकाणा—भीथड़ा-परगणा सोजत री ख्यात

प्रारम्भ— ।।श्री।। ।।श्रीरामाय नम ।।
।।ख्यात ठीकाणा भीथडा—परगने सोभत।।
।।सम्प्रदा [य] रामानन्द।।

।। भूमिका ।।

जो कि श्री दरवार के हुकम से मारवाड की ख्यात वणाने का हुकम हुवा । जब ओर ठीकाणो की ख्यात पेस हुई । जिससे हमारे ठीकाणे की भी ख्यात पेस होणा मुनासिब समभ कर महकमे

तवारीक से हुकम आया ख्यात पेस करणे का । तव अदी वर्त्तमान समय मे विद्यमान जो महतजी महाराज श्रीस्वामी भागवत-दासजी हे · ·· ···· ···· · म से उनका दासानुदास···· ····· ··· ···
[न] रसिघदास ने सप्रदाय पक्षो के ग्रथा की सहायता से और ठीकाणे के जो कोई जुने कागजात थे उनकी मदद से और पुष्करणे ब्राह्मण वोडा आसकरणजी की सहायता से वहोत परीश्रम के साथ ये ख्यात तव्यार करके ठीकांणा मे पेस की गई तो वाद मुलायजे श्री महतजी महाराज प्रसन्न करके महकमे तवारीख मे पेस करने की इजाजत फुरमाई । जव उनका तावेदार नरसिघदास हाजर होकर पेस कीवी ।

॥ जुगराफीया ॥

जीथडो जोधपुर से कोस १४ अग्निकोण मे है । ओ सोभन मु कोस १० पश्चिम दिशा मे है ओर गाव दुमाखीयो है ओर गाव में कुल घर १६२ है ।

ग्रन्थारम्भ

जो के साक्षात श्रीमन्नारायण हैं सो जीव लौंको पर कृपा करके गुह्य से गुह्य अवेरा दूर करने वाला राम-तारक मत्र हैं उसका श्रीलक्ष्मीजी महाराज को उपदेश किया ·· ··· ।

ग्रन्थान्त

·· ·· ···· · ···—ओर गमी होती है तव उनका घोडा ओर गहणा जेवर वगेरे इस ठीकाणे मे आता है ओर दूसरे ठाकुर गादी पर वैठते हैं तव प्रथम महतजी महाराज कठी वाधकर दुपट्टा ओढाते हैं । उनके पीछे ओरा का दस्तूर पाग वगेरे का होता हैं । ओर जो गादी वैठते हैं वो ठाकुर साहव उसी दिन या दूसरे दिन महतजी महाराज के डेरे आकर भेट पूजा वगैरे करते हैं ।

पुष्पिका— इति श्री ख्यात सपूर्णम् ॥सवत् १९५४ रा चैत्र शुक्ल पक्ष १॥[1]

---

१ पुष्पिका के पश्चात् [नरसिंहदास वैष्णव की] प्रस्तावना है । तदनन्तर ग्रन्थ के अन्तिम पत्रो-(११५ से ११७) में भीथडा टिकाने को समय-समय पर मिले पट्टे परवाने, ताम्रपत्र आदि की नकलें हैं ।

## १८७/१५६४४ (२) पीढ़ियांरी विगत तथा स्फुट गीत सग्रह

पृष्ठवार विगत—

| | नाम | | पृष्ठ संख्या | विशेष |
|---|---|---|---|---|
| १ | ओसवालांरो | कवित्त | १७३ वां | |
| २ | लोड सार्जनियांरो | ,, | ,, | |
| ३ | तेजपाल वस्तुपाल रो | ,, | ,, | अंत मे एक कुण्डलिया है। |
| ४ | चक्रवर्ती रो | ,, | १७४ | |
| ५ | वार[ह] वांणावलीरो | ,, | ,, | |
| ६ | महाराजा श्री जसवन्तसिंहजीरा कवित्त छप्पै | | ,, | |
| ७ | सोलह सिणगार मरदरा-लुगाईरा कवित्त | | १७४-१७५ | |
| ८ | स्फुट कवित्त | | १७५ | =मुरली, केसोदास |
| ९ | गीत—रावरिडमलजी ने चित्तौड चूक हुवो तिण समैरो | | , | |
| १० | गीत —महाराजा श्री अजीतसिंहजीरो | | १७६ | |
| ११ | गीत—महाराजा श्री अभैसिंहजीरो (गुजरात मे कह्यो) | | ,, | |
| १२ | गीत—महाराजा श्री विजयसिंहजीरो संवत १८१० मे मेडतारी राडरो | | १७६-१७७ | खिडिया हुकमीचद |
| १३ | गीत खीची गोरधनजोरो | | १७७ वा | |
| १४ | गीत —स्फुट | | १७८ वां | |
| १५ | सेतरामजीरी पीढियां— | | १७८ वां | आस्थानजी से सरदारसिंहजी तक |
| १६ | बूंदीरा राजावांरी पीढिया | | १७९ वा | प्रारम्भ के ६ नाम नहीं हैं। (७) गोपीनाथोत से (१६) रामसिंघोत तक |
| १७ | जैसलमेररा धणियांरी पीढियां | | १७९ वां | प्रारम्भ के ९ नाम नहीं है। [१० वे सबलसिंहजी से १४ वे मूलराज तक] |
| १८ | वीकानेर महाराजारी पीढियाँ | | १८० वा | जोधाजी से गगासिंहजी तक |

| | नाम | पृष्ठ संख्या | विशेष |
|---|---|---|---|
| १६ | पोकरणारा ठाकरांरी पीढिया | १८०वां | रिडमल से गुमान-सिंहजी तक |
| २० | ठिकाणा आऊआरी „ | „ | रिडमल से कुसाल-सिंह तक |
| २१ | ठिकाणा गेईठा ठाकरारी „ | १८१वां | रिडमल से इन्द्रसिंहजी तक |
| २२ | ठिकाणा रायपुररारी „ | „ | ६ वें किलाणदास से १६ वें रूपसिंह तक |
| २३ | ठिकाणा खेरवारारी „ | „ | ५ वे गोविन्दरामजी से १२ वें दौलतसिंहजी तक |
| २४ | ठिकाणा वालरवारा धणियांरी „ | १८२वा | ५ वें रिणछोडदास से ८ वें रतनसिंह जैत-सिंहोत तक |
| २५ | भाटी नवेरारा धणियांरी „ | „ | ५ वें साहवखान से ११ वे उदैसिंह तक |
| २६ | ठिकाणाँ खेजड़ला रा भाटियाँ री पीढियाँ „ | „ | ४ थे हर्देसिंह से ८ वें सादूलसिंह तक |
| २७ | ठिकाणाँ रामपुर रा भाटी-खाँप उरजणोतरी „ | १८३वां | ३ रा सूरतसिंह से ७ वां भवानीसिंह तक |
| २८ | ठिकाणा सखवाय कापडेरा धणी खाप चहुआणांरी „ | „ | ४ था चतुरभुज से ८ वां सरजी तक |
| २९ | भाटी लूणाजो रा वेटा-पोना री „ | „ | तोलेजी से चतुरभुजजी तक |
| ३० | आसोप रा धणी खाप कूंपावतरी „ | १८४वा | रिडमलजी से चैनसिंहजी तक |
| ३१ | गाँव बलूदारी पीढियाँ खाप चादावत | „ | जोधाजी से जीवणसिंहजी तक |
| ३२ | जैपुर महाराजा री पीढियाँ | १८५वा | पृथ्वीराज से सवाई जैसिंहजी तक |
| ३३ | किशनगढ महाराजारी „ | „ | सारमलजी से कल्याण-सिंह तक |

| | नाम | | पृष्ठ संख्या | विशेष |
|---|---|---|---|---|
| ३४ | रतलाम महाराजा री पीढियां | | १८५ वां | उदैसिहजी से पदमसिहजी तक |
| ३५ | ईडर " " " | | " | अजीतसिहजी से गंभीरसिहजी तक |
| ३६ | ठिकाणां खीवसररी | " | १८६ | राव जोधाजी से प्रतापसिहजी तक |
| ३७ | ठिकाणां चद्रावलरा धणियांरी खांप कूंपावत | " | " | १० वें फतेसिह से विसनसिहजी तक |
| ३८ | ठिकाणा नीवाजरा धणियांरी खांप-उदावत | " | | ४ थे कल्याणदास से १४ सावतसिह तक |
| ३९ | ठिकाणां पाटोदी रा धणियांरी जोधा महेसदासोत | " | १८७वां | राव मालदेव से जवाहरसिंह तक |
| ३० | गांव गूंदेचरा धणियांरी खांप उदावत | " | " | राव जोधाजी से फुलेलसिह तक |
| ४१ | मनांणा रा धणियां री खांप मेडतिया अखैसिहोत | " | " | दूदोजी से देलचेसिह तक |
| ४२ | गांव वोडावडरा धणियांरी मेडतिया केसोदासोत | " | " | दूदोजी से मगलसिह तक |
| ४३ | गांव वडूरा धणी मेडतिया केसोदासोतरी | " | १८८वा | दूदोजी से सुलतानसिह तक |
| ४४ | ठिकाणा रीयां रा धणी माधोदासोतरी | " | " | राव जोधा से सिवनाथसिह तक |
| ४५ | वगडीरा धणी खांप जैतावत री | " | " | रिडमल से सिवनाथसिह तक |
| ४६ | पाली रा धणी खांप चांपावतरी | " | १८९वा | रिडमल से गजसिह तक |
| ४७ | रासरा धणी खांप उदावतारी | " | " | ३ रा कल्याणदास से भोमसिह तक |
| ४८ | खारडा पालीरा धणी खांप चापावत आईदानोत री | " | " | आईदान से रायसिह तक |
| ४९ | कोरणारा धणी खाप करणोतरी पीढ़िया री | | " | रिडमल से श्यामकरण तक |

| | नाम | पृष्ठ सख्या | विशेष |
|---|---|---|---|
| ५० | भादराजणरा धणी खांप जोधारी पीढियां | १६०वा | रिडमल से बखतसिह तक |
| ५१ | वाघावसरा धणी खाप करणोतरी | " | रिडमल से जसकरण तक |
| ५२ | गाँव भाखरी रा धणी खाप जोधा री | " | मालदेव से देवीसिह तक |
| ५३ | गीत-चारण दाना रो कह्यो | १६०-१६१ | |
| ५४ | गीत-सेवग किसना आसावतरो कह्यो | १६१वां | |
| ५५ | कवित्त-महाराज सरदारसिहजी रो | १६२वा | |

---

## २५३/१५६५४ रूपक सिवदानसिह भारथसिघोत जोधा केसरीसिघोत रो

॥ ॐ ॥

प्रारम्भ— श्रीगणेशाय नम । अथ ग्रन्थ रूपक राज श्री सिवदानसिघ भारथसिघोत जोधा केसरीसिघोतरो वारहट लालेजी रो कह्यो ।

टिप्पणी—गुटके के अन्त मे इस कृति के सबन्ध मे प्राप्त विवरण इस प्रकार है—

"ग्रन्थ रूपक राज केसरीसिघोत जोधा सिवदानसिघ भारतसिघोतरो— महाराजाजी विजैसिघजी री मरजी सूं ठिकांणै लाडणू वधियो। विजडखा सिध रा धणीरो गुलाम हो, जिण धणी ने मार नै सिधरो धणी वणियौ ने पीराऊ नामा सैर मे स्वराजथांन स्थापन कियो ने अनीत करतौ। तिण ऊपर महाराजाजी विजैसिघजी कोप कर तीन सूर वीर सुभटां ने मेलिया। माडणोत हरनाथसिह, पातावत मौकमसिघ, वारठ चारण जोगीदासजी मथाणियै रा। अै तीन ही सिध मे खुदावाद जाय विजड ने श्री हजूर रौ हुकम अन्यायरी मनाइ रौ सुणायौ। न मानीयां ने आ पांचा ने मारण रौ हुकम देता ही-माडणोत हरनाथसिघ रौ पेसकवज मियारी छाती सू परै फूटौ ने पातावत मौकमसिघजी री कटारी कलेजौ चाखियो ने वारठ चारण जोगीदासरी तरवार मियारा धड रै नै सिर रै विजो गकर

दियौ ने-साखला गैनसिं० सैलोत धीरसिंघ तरवारा काढ रूप रचा-ने युद्ध कर विजडरा वेटा ४ ने भाई ६ मार मारीजिया । वाघखा अर वीजड रौ पुत्र सेना सभ मारवाड पर आया ने हजूर खास रुकौ दे सिवदानसिंघजी ने लाडणू सू बुलाया । सो सावठा लोक शू फौज ले सिंध मे सामा गया । उठै सवत् १७ सारा माह वद २ सोमवार रौ युद्ध कर सिवदानसिंघजी घणा भाया सुभटा सु काम आया ने विजड रा वेटा ने हराय भगायौ । टालपुरियारौ असवाव ले भगाया ने फौज जोधपुर जीत ने आई—इण वर्णण रो ग्रन्थ रूपक वारठ चारण लालजी कृत छै ।"

दुहा

सुरा राय सु प्रसन हुवै, दीजै मुहि वरदान ।
सुज गाऊ भारथ सुतन, दल-नायक सिवदान ।।१।।

सु डाला आपौ सुमत, वरदाता वरवीर ।
रिण वरणू केहर हरा, सुज धज वध सधीर ।।२।।

सारस्वति देह सुवुध, वरणू ग्रथ विचार ।
सिवदानै कीनौ समर, सो वरणू कछू वुध सार ।।३।।

पहली गुण जोधाणपत, वरणू कछू विचार ।
राज तेज लछ धरम रज, सो कहसू मत सार ।।४।।

।। छन्द पद्धरी ।।

जोधाण नाथ राजत विजेस । सुज विभौ देख लाजत सुरेस ।
मद छके द्वार घुम्मत मतग । रितु छहू पटा झर स्याम रग ।।१।।

सिंदूर सीस चरचत सकाज । मिल भ्रमत सीस मधुकर समाज ।
तेजाल अनेका तुरग तास । ज्या दोड गुणाग्रह कुरग जास ।।२।।

अत — [छन्द पद्धरी]

सेखावत नाथू महा सूर । सुज करे समर लाहा सपूर ।।
वीदावत रूपौ महावीर । सुज लगा लोह समहर सधीर ।।१००।।

जैतेस हरौ मानेस जोध । कज स्याम पडे लोहा सक्रोध ।।
जुध थानसिंघ सोढौ सुजाण । मिल लगे घाव तन अप्रमाण ।।१०१।।

सुज फोजदारखा खेत सूर । पड कैमखानि लोहान पूर ।।
तु वर हर खेमो भिडे खेत । जिण वार पडे लोहास जैत ।।१०२।।
मोहिल जुध कीन्हौ महावाह । दलसाह पडे लोहा दुवाह ।।
गाजीखा कीवौ जुध गरूर । रत कयामखानि लोहा करूर ।।१०३।।
भाटी इम दीपौ महा अभग । जिण चार पडे लोहान जग ।।
सुज घाय भाई हीरौ सधीर । विध करे समर पड लोह वीर ।।१०४।।
पदमाल करे समहर सपूर । सुत ग्यानसीघ पड लोह सूर ।।
हटमाल राखिया असुर हाथ । भिड खेत पडे लोहा भराथ ।।१०५।।
गिणधीर तणौ हत आसुरांण । सालमौ पडे लोहा गुजाण ।।
हरिचद वखतौ[1] महावीर । राईका लोहा पड सधीर ।।१०६।।
सोढा हर कीधौ समर सूर । ग्यानेस पडे लोहां गरूर ।।
जैतसी जगोमालोत जास । जुध लगा लोह रिण खेत जास ।।१०७।।
जगमालउत्त गुल्लाब जाण । रिण पडे लोह हत आसुराण ।।
सावत गुमान लोहा सधीर । वेहू नगारची पडे वीर ।।१०८।।
जिण वार वाल पोतो सुजग । इदरेस पडे लोहा अभग ।।
नवलेस करे समहर निघात । भिड माहू लोहा पड भाराथ ।।१०९।।
इदरेस सुतन नवलो अभग । जिणवार लोह पड खेत जग ।।
उगरावत चेनो खित अरोड । लोहां धर पडियौ सुजस लोड ।।११०।।
रिण रूपै हतिया आसुरांण । मिळ लोहा पडियौ खित प्रमाण ।
मादुखा केमखानी अवाह । सुज पडियौ लोहा सुजस साह ।।११२।।
भोमेस ताम चहुवाण वीर । धुर धमल पडे लोहा सधीर ।।
कर तैजे मोहल जुध करूर । पडियौ रिण लोहा सुजस पूर ।।११३।।
हीदू वोडाणौ महावीर । रिण लगे लौह वेधे सरीर ।।
जालम इदौ कर जुधस काज । सुज पडे लोह खित असुर साज ।।११४।।
आसायच नवलो कट अभग । जद पडियौं लोहा कीध जग ।।
वीस दस मेक ठावा सु वीर । सुज हुवा घायली रिण सधीर ।।११५।।
धर स्याम काज मन क्रोध[2] धक । सुज हुवा घायली रिण असक ।
इण भात करे समहर अभग । जोधाहर खाटे जैत जग ।।११६।।
वाजा सु जैतरा खेत वाज । सुज समर जैत कीधा स काज ।।
वनसाह अभौ हिमतेस वीर । समर कर जैत चढिया सधीर ।।११७।।

---

१ खेनसी २ मोह ।

इण भात सहर जोधांण आय । वर वीर विजै लीधा वधाय ।।
सिरपाव पटा जवहर समाज । रीझिये दीध जोधाण राज ।।११८।।

रज पदमसिंघ सिवदान रग । विजपाळ हूत मिलियौ अभग ।।
दे पटा वधारा कुरब दीध । ऋत सिवा हूत चौगुणौ कीध ।।११९।।

समपिया वडा मौती विजेस । नर नाह वधारा दै नरेस ।
सुत भ्रात अवर रीझां सुकाज । समपिया पटा गहण समाज ।।१२०।।

कर भुजा पाण भारत सक्रोध । जोधहर वधे इण भात जोध ।

× × × × × ।।

दुहा—सोरठा

भारथ सुत भाराथ, करै जैत केहर हरा ।
समर पडै इक साथ, भाई भड लीधा अभग ।।१।।

।। दोहा ।।

सूर इद्र सिव पनग ससि, दधि महि गयण दिपाय ।
सिवदाना तौ जस इतै, रज धर अमर रहाय ।।२।।

कह्यो सुगुण लाले, सुकवि, अपणी मत अनुसार ।
जो कछु चूक अजुक्त ह्वै, सौ कवि लेहु सुधार ।।३।।

इती श्री ग्रथ रूपक राज श्री सिवदानसिंघ भारतसिघौत राठोड़ जोधा केसरीसिघोत लाडणू ठिकाणा मारवाड तस्य जुध । वारहट लालदान कृत सपूर्ण । लिखतू सग्रह करता बारहट जैतदान ।

---

## ३६०/१३७५१ रूपग पार पोरसातन (पुरुषार्थ-प्रकाश)

प्रारम्भ— श्रीगणेशाय नम । अथ रूपग पाल पोरसातन लिख्यते ।

।। दुहा ।।

अैक रदन वुद सदन अखं, अत गुण करण अराद ।
पावु जस रुपगै पढु, नमो पगा शिवनद ।।१।।

॥ गाथा ॥

कवता आद गरु कनीयाणी ।
कव मोडो समरै कनीयाणी ॥
कथ पावु कह्या कनीयाणी ।
करो हुकम मो पर कनीयाणी ॥२॥

॥ कवत ॥

पारजीत जोगगड, थपो गोरख अवगान्नी ।
पारजीत षट जती, नाथ नव सीघ चोरासी ॥
पारजीत वयैराग हुआ चोईस तिर्थंकर ।
पारजीत चोवीस पीर मोटा पैकवर ॥
पार रो वोध लाघण प्रथम, आपै अकल अधारणी ।
जीत पारजीत आखु जुगत, सुमत समायै चारणो ॥३॥

॥ गाधा ॥

उकती ध्यान धरचो उर आई ।
मन सु प्रसन्न वोलै मैहमाई ॥
भण थुपाल सैग तनो भाई ।
मोनु हुकम कीयो मैहमाई ॥४॥

॥ दुहा ॥

कै गावै नृप कवत कर, कै गावै करतार ।
गाउ भालालो गुण, सुणजो मह सिरदार ॥८॥

सभी 'समयो' के शीर्षक तथा उनकी अंतिम छन्द संख्या निम्न प्रकार हैं ।

| | | |
|---|---|---|
| पूर्वार्थ(र्द्ध) प्रसाद-उत्तपत्त रौ समौ— | १११ वें छन्द पर | समाप्त |
| वीनोद समईयो— | ३०६ | ,, |
| चकार रो विरोध समयो— | ३८५ | ,, |
| आवाहन रयसवीमारो समईयो— | ६७५ | ,, |
| आक्रात रौ समौ | ९३३ | ,, |
| सप्रहार रौ समौ | १०८५ | ,, |
| वुडारौ समौ | ११४१ | ,, |
| रातीवादे रौ समौ (१२मो प्रवाडो) | १५२३ | ,, |
| सतीया रो प्रवाडौ (परवाडो) | १७६४ | ,, |
| झरडा रो प्रवाडो =आदीतसमौ | २१२५ | ,, |
| परचा रो समौ | १ से १४० | ,, |

॥ दुहा ॥

अन्त　　छै द्वादस रा सांमिरै, भाणु द्वादस भेद ।
द्वादस समीया पालग, वरण्या करण विचेद ॥१३५॥

पु ज तेज रौ पूतळौ, पाबु सुजस प्रचड ।
श्रो मेटै कात्तर पणौ, तिम औ मेटै तड ॥१३६॥

अरक ऊग मेटै अवन, सीय तम चौर उपाध ।
तु मेटै धाधल तणा, वीर आध नै व्याध ॥१३७॥

जोग पंथ हर भजन सु, तीन पीर काबुह ।
पीर भू भ पूजीजीया, गोगो नै पाबूह ॥१३८॥

उदै एक आदीत सु, रहै वरण ध्रम रीत ।
कव मोडै वरणान कीयौ, अै बारै आदीत ॥१३९॥

कवत

रचना प्रारम्भ समय—　　सोलौ वरस सकाज, अखां संवत्त उगणीसो ।
मास भादवै मइ, थिरा पूनम तिथ थीसौ ॥
पाल भाव मन प्रगट, कवी गुन आरंभ कीनौ ।
मो रूपग कहण रौ, दुश्रो करनादे दीनौ ॥
रचना समाप्त समय—　　कातक दीपमाला कहु, सुण सात्रवां उर साल री ।
कव मोडै वावीसै कीयौ, पूरण रूपग पालरी ॥१४०॥

पुष्पिका— * इति श्री पाल पौरमानन मुरधरभासा आसीया मोडा कृत परचारौ समौ । १२॥ रूपग पाल गोरसातन सपूर्णम् । सवत् १९३५ माहा सुदि ५ चद्रवासरे । लिखित पुष्करणा ज्ञाति वोहोरा कीसनलाल । श्री जोधपुर मध्ये । शुभ भवतु लेखक पाठकयो ।श्री॥

---

* जैसा कि नाम से ही स्पष्ट है प्रस्तुत काव्य रूपक' होने के कारण कथोप-कथन शैली मे निबद्ध हे । इसे विभिन्न घटनाओ के आधार पर विभिन्न "समयो' मे विभक्त किया गया है । मूल ग्रन्थ से आद्यन्त उतारते समय इस ग्रन्थ के सवन्ध मे राजस्थानी भाषा के प्रगाढ विद्वान् श्री सौभाग्यसिंहजी शेखावत से चर्चा की तो उन्होंने वताया कि आसिया मोडा की प्रस्तुत रचना का प्रकाशन "पाबू प्रकाश" के नाम से वहुत पहले हुआ था जिसकी प्रतियाँ इन दिनो दुष्प्राप्य है । प्रस्तुत प्रति में लिपिदोष वहुत अधिक है ।

## ६४४/१४४३५ नसीहतरा दूहा

प्रारम्भ— ।। श्रीगणेशसाय न्मै ।।

अथ नीन नसीहत का दुहा लिखतं ।

दुहा

सिमरु देवी सरस्वती, गनपत के गुन गाय ।
विगन हरन मगल करन, सतन करन सहाय ।।१।।
सिव हरि अज सिमरो सदा, कर गुर कों परणाम ।
नीत नसीहत जुत का दुहा, पढो सुणो सुभ काम ।।२।।[१]
[नित प्रत ऐतो कीजीयै, अपनै तनतै काम ।
च्यार घडी रह पाछली, रजनी जागै स्याम][२]
निरप हाकम हुजदार सुंन, राजनीत की रीत ।
धरम अरथ जुन कहत हम, पढो सुनो कर प्रीत ।।३।।
राजा वडा छोटा कू·
धरनी पत धारै चिता, धरम सुजस के सात[३] ।
सोभा सरसी जगत मै, वात रहै विख्यात ।।४।।
प्रिभु पिण राजी रह सदा, अमर नाव वै जाय ।
अत वास वैकुठ मै, जग मै कमिय न काय ।।५।।
चित धारैगे चतुर नर, पढो सुनो सव कोय ।
नीत नसीहत जुत कही, निरमल वुध कर जोय ।।६।।
परमेश्वर सिमरो सदा, पीछै जग जजाळ ।
भुलो मत ईण मोन कू, वडो कुलगी काळ ।।७।।
लपना अपना पारका, स्मज वरावर सोय ।
दुस्मन मित समान दुहु, न्याय स्मै मै जोय ।।८।।
सूभै स्यांम दोफार कू, नीद न लीजै मीत ।
वडी वखत हरि भजण की, करो हरी जम चीत ।।९।।

टिप्पणी एव पाठ —

१. पढण सुणन के काम २ यह दूहा प्रथम पत्र पर है, किन्तु दूसरे पत्र में पुन प्रारम्भ करते समय छोड दिया गया है । ३ काज ।

लेखक ने अत मे स्वीकारोक्ति की है कि उसे पिंगल एव डिंगल का ज्ञान नही है । लिपि मे भी शब्दो के अशुद्ध रूप लिखे गए हैं—इस तरह का पाठ "स्मृत्यर्थ टांका हुआ पाठ" की श्रेणी मे आता है ।

जिसको सायब ने बडा, किया होय जग मांह ।
कुल को कारण मत गिनो, प्रित रीत करताह ।।१०।।
निरप को ऐता चाहियै, न्याय करै निज हाथ ।
सूंक हिमायत पर हरै, सुन गरीब की बात ।।११।।
अरजी वाचै आपही, अवरन सो नहिं लेत ।
जैसो न्याय नसीत मैं, तैसो ही कर देत ।।१२।।
जैसी लायक वै साजा, तैसी देत बनाय ।
परवस पात कूं परहरै, सक न रखै काय ।।१३।।
मारण लायक जो मरद, तामैं करणी देर ।
ईह कारण कव कहत है, मुवा न जीवै फेर ।।१४।।
पाय पूरा गत कामतै, नीत धरम को बाच ।
पोथी ग्यांन विग्यान की, बोल जबा तें साच ।।१५।।

अंत— कोई पापी दुखित फिरै, धरमी दुख सवाय ।
किण विध राजी रामजी गत नहि जाणी जाय ।।१६१।।
पतिवरता नैं पेट भर, अन वसतर नहि देत ।
विभचारण ससार सुख, भांत भांत कां लेत ।।१६२।।
नाथ निरंजण आप गत, जाणै न कोई जोध ।
काहा ग्यान विग्यांन अरु, काहा विद्या कै बोध ।।१६३।।
तुम गत उगम अथाग है, सुर नहिं पावै पार ।
मिनखो क्यू मैंहनत करै, भज ऊतरो भव पार ।।१६४।।
किया हरी का होत है, मुरख खचै भार ।
बिना बुध गरभ्यो फिरै, होयसु होवन हार ।।१६५।।
नीत नसिहत का दुहा, राजनीति बिसवास ।
गत गोबिंद करुणा कही, हरिजन हियै हुलास ।।१६६।।
पिंगल ना पढियो प्रिभू, ना डिंगल को बोध ।
नीत नसिहत का दुहा, सुगम कया मन मोद ।।१६७।।
पढो सुनो समझो सको, धरम सुजस कै काज ।
राज काज मैं रग मिलै कै **कायथ गुलराज** ।।१६८।।
बाल अवसता जो पढै, सावत रहै समाज ।
च्यार जरब चातुर हुवै, कै **कायथ गुलराज** ।।१६९।।
नीत नसीहत धरम जुत, करुणा अरु विसवास ।
लीला अपरमपार हरि, समजै प्रिभु का दास ।।२००।।

रचना काल.—समत सत ऊगणीस है, ता ऊपर पैंतीस ।
कार्तिक बद की चोथ किय, भोमवार के दीस ।।२०१।।

पुष्पिका— सपुरण। सुभ भवतु । कल्याणमस्तु। श्रै दुहा वाच कठा कर समजसी तिको नर वोत बुधवान हूसो । लिखत पचोली गुनराज । वाचै जिणा सू जै श्री च्यारभुजनाथजीरी वाचसी ।

नुस्खा— ।। छद पघरी ।।

कवि जेठ असाढ मै दाख कहै ।
नभ सावण सिधव लुण लहै ।।
मिल आसक कातिक मै मिसरी ।
हित पोह मिगम्मर सूठ हरी ।
माहा फागण पीपर माय मिलै ।
भिन चैत वैशाख मै सैंत मिलै ।
कवि कहत ईह' अनुपान करै ।
हरडी तन रोग छतीस हरै ।।१।।[1]

**:अमल बतीसी रा दुहा**

सिमरु देवी सरस्वती, गुन गावो गन राज ।
गुंण अवगुण ईण अमलरा, कह **कायथ गुलराज** ।।१।।

नाक झरै नस नोसरै, तेज घटै तन हाण ।
वो विष प्रातै खात पिव, कोन भलपण जाण ।।२।।

निवल नसावै सावली, झरता रह पयाण ।
गया तेज तन वावडै, कामण आकु जाण ।।३।।

रूप घटै पत पातळी, होत दिरब की हाण ।
आलस वध्या दलदर पिव आकु अवगुण जाण ।।४।।

आकु तेज अनत गुण, तन मन रह हुलास[2]

———

१ इसके बाद मे भी तोड मिटने की, गर्मी की, दस्त मिटने की तथा मुजाग की औषधी दी है । बाद मे "अमल वत्तीसी रा दूहा" है ।

२ इसके बाद के पत्र अप्राप्त हैं ।

## १६११/१३७८७ काव्यप्रबन्ध

प्रारम्भ — श्रीगणेशाय नम । अथ काव्य प्रबध लालस वगसीरामजी कृत लिख × [ते]

श्री चत्यामरण सगुरण, सो सर्व वीज वीजाक्षर सजुत त × पत अगुरण ।
**वगसिरांम** जय जय जग वदन ।।१।।

।। दुहा ।।

श्री × जय जय सदा, **वगसिरांम** तिह वद ।
सुकल वर्ण वर्णातिम मि × अद्भुत हुत आनद ।।२।।
श्री लवोदर बुध सदन, चारु वदन × × चद ।
इ'वासन वगसा अभय, विघन विनासक व्र द ।।२'।
× यहा हमारे ग्र थ विघन विनास कर है ।

× × × × ×

अथ ग्रथ कारण ।।दुहा।।

श्री सादलर[1] × × [न] रिड्द वीकानेर,
छाया छत्र छतीस की, रच्यौ [काव्य प्रबध] × × ।।५।।

× × × × ×

दोहा

कोड दान कमधेस किय, पाय धरम जस पथ ।
कव काहू ना हन कियौ, गुन उपदेसक ग्र थ ।।७।।
छित कविद करियो छिमा, जो मम तुछ बुध जान ।
कहू कछू इक गुर कृपा, मेरे मत उनमान ।।८।।
सव्द अर्थ सामद्रवत, जथा सक्त गत जान ।
लियौ वोध जल मैं लखा मेरे घट उनमान ।।६।।

× × × × ×

समत गुनी सै तीन दस, × [म] गसर सुख सघ ।
तेज व्यास के बाग तह, वरन्यौ का × × [व्य प्रब]ध ।।१३।।

---

१ × × पाठ खडित है । "सादलर" "सार्दूलसिह" सभवत सिहथल प्रदेश के कोई ठाकुर अथवा व्यक्ति हो सकते हैं । आगे कवित्त सख्या ६ मे सिघथल = सिहथल का नाम आया है । पाठ खण्डित होने से यहाँ उद्धृत नही किया गया है ।

गुन कारन या ग्रंथ कौ, रच्यौ ज वगसीरांम ।
××[उदा] हरन अष्टाग के, मैं लखहूं तिह ठाम ।।१४।।

× × × × ×

वगसा बावन वरन तैं, सव्द भये संसार ।
वनै वग्न पद वाक्य तैं, प्रगट अनत प्रकार ।।२०।।

साहत मत सूं तीन सो, वाचक प्रथम वखांन ।
दुतिय लाछनक सोदषहु, व्यंजक त्रतिय विवान ।।२१।।

× × × × ×

अन्त [1]— मात्रा मैं गन मानीयैं, पच ट-वर्ग वखान ।
वगसा सग्या उलट विध, जथा नाम सो जान ।।
गिनहु रूप दो णगन के, गिनैं ढगन मुरगाह ।
पच डगन अठ ठगन पुन, टगन तीन दस ठाह ।।

नाम सख्या छद प्रबवे ।।सोरठा।।

णग गुर १ दो लघु मान, ढगण सु उर १ सरवर २ मही ३
रक्षस १ द्विज २ श्रे जान, डगण करण ३ कर ४ उरज ५ अरु ।१।

दोहा

तूरी १ वीर २ पायक ३ अवर, हीरा ४ पुन सार्दूल ५ ।
कुसम ६ नागपत ७ वांण ८ अे, ठगन छद मत भूल ।।२।।

सिव १ सिस[ससि] २ रवी ३ अरु वज्रधर ४,सेष ५ कृष्न अरु ६ कज ७ ।
व्रम्हा ८ नारद ९ कमठ १० ध्रुव ११, धर्म १२ साल १३ टग मज ।।

अत्यादि पुरष संग्या वचनात जानीयैं । प्रस्तार जांनीयैं ।
यहां लिखवे को हेतु यहि वरण मात्रा मिश्रत या रूप जानीयैं ।
जथा आद प्रमांण सु जानीयैं ।

। सत्री छद जथा ।

ध्यानी वानी ग्यानी जानी, मात्रा के ढगन व्रत के रक्षस जानीयैं ।

। धाम छद ।

रांम नाम क्रीत गीत । मात्रा के ढगन व्रत्त के सरोवर जानीयैं ।

। माधौ छद । ××××

---

१ तीसरा प्रकरण गुणवृत्त प्रवन्य किंचित्त अपूर्ण है । अंतिम प्रामाश यहां दिया गया है ।

## १६१२/१५२१६ (५) कौशल-व्रत्त भासि

प्रारम्भ— श्रीगणेशाय नम । श्री रामो जयति । अथ कौशल बृत्त भासि लिखते ।

॥ दोहा ॥

कौशल राज कुवर कुवरि, वदन करि सुख कद ।
बरनत कौशल भासि बृत्त, रचि नाना बिधिछ्द ॥१॥

॥ दोहा ॥

श्री मन्नारायण बचन, समझि रचे असेस ।
तिनकौ नीकै समझि कै, वरनौ बृत्त अत अबशेस ॥२॥

॥ छप्पै ॥

विंद सहत गुरु होइ, सहत बिसरग पुनि जानौ ।
सजोगी गुरु आदि, बहुरि दीरघ गुरु मानौ ॥
चरन अतगत वग्न, लघू कवहू गुरु धारिये ।
कला मात पुनि रेख, नाम चहु लघु के ररिये ॥
असजो गुरु जिह्वा लघु, पढै सो लघु पहचानिये ।
कहि कौशल द्वयतिय वरन जुग, तुरत पढत ईक मानिये ॥३॥

॥ दोहा ॥

लिखनै मै जो आइ है, अर्द्ध चद्र गुरु मात ।
ते गुरु लघु पहचानि ह्वै, कल दीरघ बिख्यात ॥४॥

क कि कु त्रिय ह्रस्व जानिये, सजोगी गुरु आदि ।
द्वै कल पुलतादिक स्व निज, बिंद बिसर्ग अनादि ॥५॥

× ×

अन्त— गावत ××× [कौशल] मगन ह्वै, छिन छिन पुजन मा×[हि]
श्री ××[जानकी] वलभ विना, मन कहू लावत ××[नाहि] ७६।

करयो ग्रथ तिहि मुख निमित, सिय पिय उर धारि ।
भूलि चूक कहू ठौर ह्वै, ×× [लीज्यो] सु कवि सवारि ॥८०॥

रस श×[शि] वसु भू×[व] र्षे सुभ, नभ सित दिक तिथि जानि ।
अनुराधा भृगुवार जस, सिय वर करयो वखानि ॥८१॥

॥ श्लोक ॥

लेखक मंगला × ×[नाम] पाठ × × [काना] तु मगलं । मगन्न मर्व × × ×

पुष्पिका— इति श्रीमद्‌जानकीवल्लभ चरणारविंद भ्रमर रूप मन रतेषु श्रीमद मु × × मदासनुजीवी कौसलदासेन विरचि × × ]ताया] वृत्त ×[भा]ष्याया लघु क्रिया भेद निरूपणो नाम × × ×[अष्टम] प्रकाश ॥८॥ मीती सावण सुद ३ समत १९ स ४६ का । दशकत कल्याणवगस का × × नग्र सांगानेर मध्ये । राव पारीख प्रोहीत कि पुस्तक कल्याण वगस जवाहीरलाल की छै ।

× × ×

## १६१५/१३६६९ छन्दविभूषण सटीक

× × × × ×[1]]

वचन हेत काजादिको, वच हित कज कहु होइं ।
सो दूषन देहो न कवि, ग्र थ संकीरन जोइ ॥६॥

॥ अथ मात्रा समजात मधुवार छद ॥

मधु गनज आत । कहि रूप जात ॥
कुच गोर गोल । अद्‌भूत अडोल ॥१॥

टीका— मधुवार छद लछन । चौ कल्यौ, एक जगन, एक अैसे आठ मात्रा को पद । जात्या अलकार लछन । उपमादिक रहित, केवल रूप गुन ही सुंदरता करि कै वरनै ।

उदाहरण— कुच गौर गौल अडोल अदभुन, अैसे रूप गुण सु दरता ज्योही त्योही वरनी ।

॥ खड छद ॥

खड खंड होइ, सभावोक्ति सोइ ।
कहै जेस भाव, लखो हाव भाव ॥२॥

टीका— खड छद लछन नव मात्रा को पद, म्वभावोक्ति अलकार लछन । क्रिया गुन कौ सभाव अंग ते वरनै ।

---

१ प्रथम पत्र अप्राप्त होने से प्रारम का पाठ ग्रन्थाङ्क १३७८० मे उपलब्ध पाठ के अनुसार दिया गया है ।

उदाहरण— हाव भाव अग सभाव क्रिया वरनी ।

× × ×

[।। मंगला चरण.—श्री गणेश स्तुति ।।

दोहा

मंगल के सव काज मैं, प्रथम गनेस मनाय ।
कर प्रनाम ताकौ वहुर, रचना रचौं वनाय ।।१।।

।। श्री सारदा स्तुति ।।

वानी कौं वदन करौं, वानी करन प्रकास ।
छद रु भूषन दुहुन कौ वरनौ विविध विलास ।।२।।

।। श्री इष्ट देवता स्तुति ।।

परम इष्ट निर्गुन सगुन, अलख अगम्य अलेख ।
वसो रिदै नित जगतपत, जो जग रक्षक भेख ।।३।।

छद लछ लछन सहित, भरती भूषन जुक्त ।
लै आसै ग्र'थान की, कहौ यथामत उक्त ।।४।।

अक कहैं मात्रा समझ, गनतै चोकल जांन ।
वरन छद मैं वरन हू, अक कहै पहिचान ।।५।।]

अंत— अथ अलंकार को सामान्य ल० [लक्षण] ।

।। दोहा ।।

सोभा दें जहा कवित मैं शब्द अरथ कवि उक्त ।
वही उक्त के नाम सो, अलकार कर सजुक्त ।।७४।।

ग्रन्थ-जन्म

सत अठार पिचतरै, फागुण सुद भृगुवार ।
छद विभूषन ग्रंथ कौ, तिथ दुतिया अवतार ।।७५।।

नाम छद रु भूषन बोध, विहु लच्छन लछ समेत ।
छदविभूषन ग्रथ कौ, धरौ नाम इह हेत ।।७६।।

देस सुरभि सुत रहय पदमणी, पुरष अन्न जल लौन ।
निसा हठा आ मयर रहत, मारु धर सुख भोन ।।७७।।

॥ देसाधिपति ॥

मुरधर मणि गढ सुभटपुर, तहां सु राजसथांन।
मानसिंघ महिमा मुकट, जक जेम सुख दान ॥७८॥

॥ ग्रन्थ-कर्त्ता कौ नाम ॥

उदैचद कीनौ सुय, छद विभूषन ग्रंथ ।
छदरु भूषन दुहन कौ, कथ्यौ सुगम कर पथ ॥७९॥

उत्तमचद मम भ्रात वड, तिन कृत ग्रंथ नवीन ।
अलंकार आसैं समुभ, अलकार रचां कीन ॥८०॥

दलपत औ हरचरण कृत, कवि दूलह कृत सोध ।
अपनी उक्त प्रमान कछु, रच्यौ अलकृत बोध[1] ॥८१॥

अष्ट करम सव जात, गन गनना उतपत छंद ।
मम कृत छद प्रबध मे, सव जानौ कवि इंद ॥८२॥

दोहा गाथादिकन कौ, लछन जुत विस्तार ।
मम कृत छद प्रबध में, सव जानहु निरधार ॥८३॥

×     ×     ×     ×     ॥९०॥

अथ ग्रंथ-कर्त्ता की वंसावली ।

॥ दोहा ॥

कुल देवी आसापुरा, लाखलों चहुवांण ।
ओसवाल लाखण हिंतें, भडारी कुल भाण ॥९१॥

॥ छप्पै ॥

लाखण रै मुत दूद, दुसासण सिद्ध सुदैवण ।
देव रिषी सुमणो सुसीतु, जस धवल सोढमण ।
वोहड लोहट जाण राय पालहि ।
जभण कहि वेला सू डावी लताहि समरा सुनरालहि ।
तोला[1] विजारु उदा वहुर वाघा गौरा जाणजै ।
मादूल भीव कल्याण रै कुसलचद वखाण जै ॥२॥

---

१ नाथा ।

टिप्पणी— पत्राङ्क ८२ पर छंदविभूषण ग्रन्थ समाप्त होने के वाद ग्रन्थ कर्त्ता की वशावली पत्राङ्क ८३ पर समाप्त की गई है। पत्राङ्क ८४ से ८६ पर छदानुक्रमणिका है। पत्राङ्क ८७ से १०५ पर 'अथ छद प्रवध' मेकौ अष्ट क्रम सक्षेपते' शीर्षक से लिखे गए हैं।

॥ दोहा ॥

चेन कुसलवत तें उदित, उतम उदै जुग भ्रात ।
भंडारी नृप के सचिव, ओसवाल वड ग्यात ॥३॥
दया दीप्त जिन धर्म मे, तपै गछ बुध सुध ।
सबतें समता सुजनता, काहुतें न विरुद्ध ॥४॥
उतम उग्र जुत जाहितें, उग्रवस ही होत ।
उदे पुत्र उघौत कर, उदित बंस उद्योत ॥५॥
लिखतं प्रोयत लालचंद ॥ जोधपुर मध्ये ॥

---

## १६२२/१५२५८ (१) जस-आभूषन-चन्द्रिका

आरम्भ.— ॥दं०॥ श्रीगरणेसाय नमः । अथ जस आभूपरण चद्रका लिख्यते ।

। मंगला चरन ।

॥ कवित्त ॥

गनपत हरि सिभू सूरज सकत ताको,
    गौर स्यांम स्वेत लाल घन वपु वेस हैं ।
भू पक गुरुर वैल सप्तासहि सिंघासन,
    दामन सहाय के प्रकासन विसेस हैं ॥
सु कवि मनोहर जू पाचह सरूप जामैं ।
    पूरन विराजे वृ म कछु न अँदेस हैं ॥
सोई वृ म नाथ श्री जलधर को रूप धरें,
    अमित अनूप ताहि वदना हमेस हैं ।

अथ श्री माहाराज को वस वरनन ।

॥ छप्पय ॥

सूरज कुल कनवज, भये जयचद नरें गुर ।
जगविजई जग विदत्त, लई पदई दलपं गुर ॥
गह मोखे-सुलतांन, आन चि × [ह] चकवरताई ।
सेन भये खग × × ॥

× × × हा जवर आसथान धूहर भयौ ।
नृप रायपाल पढियार हन, थिर मडोवर गढ लयौ ॥२॥

निह कानर अरि काल, वहुर जालम अरु छाडा ।
तीडा सलखा तपे, वीर वीरम गुन गाडा ॥
चाडा से रिनमाल, जोधगढ जोव रचायौ ।
सूजा वाघरु गग माल जय जग कहायौ ॥
नृप उदैसिघ जाकै भये, उदैकोट नव जानियै ।
तिह पाट सूरसे तप वली, सूरसिघ वाखानियै ॥३॥

सूर सुतन गजसाह, राह दुय वीच महावल ।
जीते वावन जग, भग केते वैरी दल ॥
जाके मुत जसवंत, जगत जिनकौ जस जाहर ।
ताकै भये अजीत, करिय हींदू ध्रम वाहर ॥
नरनाह तोर तुरका ××, पातसाह ऊथप थपे ।
अव × × × गढ कैं तपे ॥४॥

ताकै वखत नरेस भये वड दखत प्रतापी ।
जाकै श्री जमाह, भये पूरन हरि जापी ॥
तिनके चक्र अदीठ, वक्र वैरिन सिरवहि कै ।
सुरवर की प्रज भई, मई सपत सुख लहि कै ॥
तिह नीत सतोजुग कलजुगहि, करयौ वित्त क्रम दुनन कौ ।
श्रुत सुनत सुहग दीसत भयौ, दीसत सो श्रुत सुनन कौ ॥५॥

ताके तनय गुमान, भये पुनवान सु जाके ।
पुनतै प्रगटे मान, भान सम प्रग ×× जाके ।
नाथ भक्त अत निपुन, ×× [भगत] गोपीचँद जैसै ।
गुन अन गि × [नत] × जहि, दीह कव वरनत कैसै ॥
× × × × × ×

॥ दोहा ॥

या भूपरा पै वहुर हे, भव भूपन भुव भोग ।
सुर भुव भूपन मान हैं, जस भूषन के जोग ॥७॥

यातै मान नरेस कौ । जस भूषन मौं लीन ।
कवि अनेक वरनन करत, हमहू मत जुत कीन ॥८॥

सँमत अठार गुनासिया, सिद्ध जोग सनवार ।
दिन अनत प्रभु के भयौ, यहै ग्रंथ अवतार ॥६॥

अलंकार नृप मान के, जस मय दये दिखाय ।
जस आभूषन चद्रका, नाम धरचौ इह भाय ॥१०॥

सेवग सोलह न्यात कै, जोधनगर के वास ।
××[मान] जमोलकृत रच्यौ, ग्रथ मनो×××[हर दास] ॥११॥

× × × ×

वडे कविन सौ वीनती, करत मनोहर ऐह ।
कठन अलकृत रचन कहु, चूक सुधारहि लेह ॥१५॥

× × × ×

।अथ अलकार लक्षरण ॥दोहा॥

सव्द अर्थ ह्वै काव्य मैं, सोभा के सरसान ।
सिरपेचहि मुक्ता दलौं, अलकार सो जान ॥१७॥

× × × ×

अन्त—

अथ सकर लक्षन

॥ दोहा ॥

ऐक काव्य मैं अलकृत, मिलै परसपर आन ।
पय जलकी-सी रीत सो, सकर कहौ वखान ॥४५७।

उदाहरन ॥कवित्त॥

उन्नत पहार पै पहार गत वक पूरौ,
जिनकू निहार सूरौ होत उरजन कौ ।
काहू कै न आवै तोल जंत्रन मढायो मानौं,
मत्रन पढायौ बली जोध गुरजन कौ ॥
सजल सधार भार सब ही समान भरचौ,
चारु कव चारु हैं उदार भुरजन कौ ।
जोधगढ हिंद ढाल मान महिपाल जू कै ।
रैत रिछपाल हैं जू साल दुरजन कौ ॥४५८॥

।।वार्त्ता।।

इहा पहिले चरन मे लाटानुप्रास अरु उल्लास, दूसरे चरन में छेकानुप्रास अरु उत्प्रेक्षा, तीसरे चरन में वृत्यानुप्रास अरु जमका, चौथे चरन में फेर वृत्यानुप्रास अरु उल्लेखं, असे द्वै-द्वै अलंकार च्यारों ही चरन में। पोपक सो तो अग हैं अरु च्यारों ही चरन कौ अगी जात्यालंकार है यातें सकर।

।। दोहा ।।

जस आभूषन चद्रका, मान नृपत जस लीन।
जो पढ हैं सो होहिगौ, अलकार परवीन ।।४५६।।

पुष्पिका— इति श्री राज राजेस्वर महाराजाधिराज महाराजाजी श्री १०८ श्री श्री मानसिंघजी कौ जस ग्रथ जस आभूषन चद्रका नाम कवि **मनोहरदास** कृत सपूर्ण ।।श्रीरस्तु कल्याणमस्त ।। ।।श्री।। ।।श्री।। लिखत सेवग सिवकृष्ण, जोधपुर मध्ये ।।

---

## १६२६/१३७८० (२) प्रस्तार प्रबन्ध-भाषा*

प्रारम्भ— श्रीगणेशाय नम । अथ प्रस्तार प्रवन्ध भापा ग्रन्थ लिख्यते ।

मंगलाचरन ।। दोहा ।।

वीतराग करुणा निलय, श्री जिनेद महावीर ।
उदैभाव जाको, भया, उदित सकल सुख सीर ।।१।।
श्री महावीर जिनेंद सो, पूछ्यो मुनि गगेव ।
सो प्रश्नोत्तर लिखत हौं, लै सहाय जिन देव ।।२।।
× × × × × × × ×

---

* पूरा गुटका उदैचद भण्डारी की कृतियो का है। प्रथम कृति 'छद प्रवन्ध' है। दूसरी कृति 'प्रस्तार प्रवन्ध' है। तीसरी कृति 'साहित्यसार' है जिसमे शब्दार्थ-चद्रिका, दूषनदर्पण, रसनिवास तथा छद विभूषन नाम से चार प्रकरण हैं। साहित्यसार का प्रारम्भ भी इसी के साथ दिया जा रहा है।

॥ ग्रन्थ-जन्म ॥

सत अठार गुणासियै, क्वार द्वितिय सित पक्ष ।
कुज द्वितिया परगट भयो, प्रसर प्रबध सुलक्ष ॥७॥

॥ नाम ॥

छद सुरादिक प्रसर के, बहु ग्र थन कौ ग्यान ।
याते नाम सु याहि कौ, प्रसर प्रबन्ध सुजान ॥८॥

॥ अथ गागेव प्रश्न ॥

जीव अमुक स्वर्गादिकां, थाना प्रत जे जाय ।
इक द्वै सजोग सो, फेर सार बहु भाय ॥९॥
सक्षा भेद समूह कह, लिखें सकल प्रस्तार ।
लिख्यौ रूप उदिष्ट कह, नष्ट लिखै निरधार ॥१०॥

अन — अथ देशाधिपति-वर्नन ।

॥ दोहा ॥

गुण एता केतक मनुष, मुरधर में-स प्रकास ।
अन्य देसा कलु काल वस, गुण अत तुछ अप्रकास ॥११॥
अवर भूप उडगन किते, कितेक चद समान ।
मान महीप दिनेस जग, जाहर हिंदुस्थान ॥१२॥
गुण समस्त सकलाग जुत, मान भूप अवतार ।
कलु छाया जीतक करत, राज काज सुविचार ॥१३॥
देशा मुरधर देशमण, मुरधर मणि जोधाण ।
भूपा मणि नृप मान जस, जाहर जग वाखाण ॥१४॥
उदैचद या देश मैं, वसत जोधपुर वास ।
दास भूप कौ यह रच्यौ, प्रसर प्रबन्ध प्रकास ॥१५॥
भूपत भाषा संस्कृत, अनभव सद अभ्यास ।
भूपत की मो पर मया, मम भूपहि विश्वास ॥१६॥

पुष्पिका— इति श्री प्रस्तार प्रबन्धे सूचनकादि अधिकार नाम षष्टम प्रबन्ध ॥

× × × × ×

## १६५८/१३७८० (३) साहित्यसार सटीक

प्रारम्भ— श्रीगणेशाय नम । श्री सारदाय नम ।। श्री इष्टदेवाय नम. ।

।। दोहा ।।

सुमर गनेसरु मारदा, इष्ट सकल मुख धाम ।
ले सहाय ग्र थ सु लिखौं, माहितसार मुनाम ।।१।।
शव्द सिद्ध व्याकरण तें, अर्थ सिद्ध साहित्य ।
सप्रयोजन अर्थ सु लिखौं, साहित नौतन कृत्य ।।२।।
प्रकरण च्यार लिख्या जुदे, अपने अपने नाम ।
साहितसार सु एकठा, लिख्या नाम अभिराम ।।३।।

।। च्यारो प्रकरण तिनके नाम ।।

इक शव्दारथ चद्रका, दूपन दर्पन दोय ।
रसनिवास त्रय, चतुरथ सु छंदविभूपन जोय ।।४।।
च्यारहिं प्रकरण एकठा, साहित कौ सव सार ।
सो समुज्या साहित्य मैं, विद्वत ह्वै निरधार ।।५।।
लछन लछ प्राचीन लै, वहु कविमत प्राचीन ।
अभिप्राय इक ठौर हित, रचना रची नवीन ।।६।।

× × × ×

---

## १६५०/१४२८० वाणीभूषण

प्रारम्भ— श्रीगणेशाय नम । अथ वानीभूषन लिख्यते ।

।। छन्द पद्धरी ।।

वर वारि चरन सिव गवरि अस । वरनत सुकवि कछवाह वस ।।
नृप उदयकरन आंवेर नाथ । पौरुष प्रसिद्ध जिमि पहोमि पाथ ।।१।।
मो उदयकरन कै ध्रम सुभाव । राजाधिराज वरसिंह राव ।।
वरसिंह राव कै वस दीप । महराज पुत्र उपज्यो महीप ।।२।।
महराज भूप कै द्युति दिनेस । नर नाह नरू प्रगट्यो नरेस ।।
वरवीर नरू कै वुधि विसाल । लहरी समद भौ राव लाल ।।३।।

धरु धीर लान ग्रह धर्म धाम । नृप उदयसिंह विख्यात नाम ।।
सुन उदयसिंह कै भो सुजान । लखहु वरीस नृप लाडखाँन ।।४।।
सर लाडखान सुत भो सरोज । फतमाल सकल शृ गार फोज ।।
महिपाल फना सुत वल अमान । कुल दीप कलाधारी कल्यान ।।५।।
भो नृप कल्यान कै पुत्र भूप । आनदसिंह आनन्द रूप ।।
आनन्दसिंह कै सुत उदार । भो तेजसिंह धर भुम्य भार ।।६।।
नृप तेजसिंह कै नर नरिंद । भो जोरावर भुवलोक इंद ।।
नृप जोरावर कै सुत अनूप । भो राव महोवत वस भूप ।।७।।
महोवत नरेस कै वल अमाप । प्रगट्यो सु राव राजा प्रताप ।।
परताप राव कै पहोमि पाल । वखतेस वस भूपनि विसाल ।।८।।
गिर अवर धर गिरजा गनेस । मुनि वचन जितै कायम महेस ।।
द्रढ वेद च्यारि रचना दईव । रहु जितै वखतसी चिरजीव ।।९।।
आनद पाइ सव सुख अखेद । आसीस सुकवि अखै उमेद ।।
वखतेस नृपति आग्यानुसार । मै रच्यो ग्रंथ मत अलकार ।।१०।।
मत चन्द्रालोक विचारी मान । किय भाषाभूषन की समान ।।
सिय जनकसुता सुर असुर सेवि । रघुनाथ प्रिया मम इष्ट देवि ।।११।।
वरन्यो तिह सीता वद्य पाय । वानीभूषन भाषा वनाय ।।
जाकी समता ते वडमि होय । उपमा कहत तिह सुकवि लोप ।।१२।।
जाको उपमा दीजियत नित्त । मानियो ताहि उपमेय मित्त ।।
उपमेय सु मुख ससि वोपमान । सो वाचक उज्जल धर्म जान ।।१३।।

× × ×

अत — येकसो साठि सव अलकार । अर्थ के कहे वुधानुसार ।।
वर सब्दालकृत वहोत हैं जु । ते अछिर के सजोग तें जु ।।९५।।
पट अनुप्रास वरने वखानि । जे जग मै भाषा जोग जानि ।।
करि अलकार को सुगम पथ । मै वानी भूषन रच्यौ ग्रथ ।।९६।।
वखतेस नृपति आग्यानुसार । वरन्यो उमेद करि वुधि विचार ।।
यह वानीभूषन पढै कोय । तिह अलकार को ग्यान होय ।।९७।।
कहू अर्थ सब्द की चूक होय । नैहै सुधारि जे सुकवि लोय ।।
इक पष्ट आठ पुनि येक ओर । सवत्सर जानहु सुकवि मोर ।।९८।।
आषाढ पचमी कृष्ण जानि । गुरवार ग्रथ पूरन समानि ।।
करि वास राजगढ नगर मध्य । मै रची ग्रथ रचना प्रसध्य ।।९९।

।। इति ।।

## १७४३/१३०९४ निर्णयसिद्धान्त-भाषा

प्रारम्भ— अथ नीर्णसिंधू ग्रंथे भुक्रास्तनी वीचार कहे छै।
- पूर्वे शुक्र अस्त थाय ते वारे पेहला दिवश १० वृधि। पूर्वे उगे तीवारे दिवश ३ लगे वाल। पश्चिम शुक्र अस्त थाय तवारे दीवश १५ वृध। उगे तवारे पछी दिवश ×वाल। हवे शुक्रनो गूरु नो वक्र वृध, अस्त होय तेवारे कार्य कार्य कहे छे। चौलादि, विवाह कर्म। वास्तु पूजन, देव प्रतिष्ठा, प्रथम वधु प्रवेश, प्रथम उपाकर्म, प्रथम उत्सर्ग, माहादान अनारम्भ समाप्ती माहारुद्र एं कर्म न होय। हवे शुक्र सामो होय तवारे न जावू ते कहे छै। गर्भणी, प्रथम वालवती, राजा, नववधू, एणे शुक्र, मांहामो अथवा दक्षीण हाथे होय तवारे एक पद क्रम एणे जावू नहि। जेंनें जावू तेहनें कहे छे। एक ग्रामे दीवाहे जाता देश मार्गे दुर्भक्षे। एटले शुक्र शांमो दक्षीणे जावो नहि सर्वथा जावू वली भार्गव, वत्सस, कश्यप, भारद्वाज, आंगीरस, वशीष्ट, अत्री गोत्री नें शुक्र नो दोप नहि।

अंत— अथ नदि रजो दर्श काल। कर्क सक्रांती नें सिंह सक्रांती माहे सघली नदि रजस्वला होय। समुद्र गाविना शमुद्रगा दश दिवश रजस्वला। गगा, यमुना गोदावरी, नर्मदा, गोमती ए त्रण दिवश रजस्वला। भुमिस्थ नवोदक पण दश दिवश अस्पर्श,। उपाकर्मे, उत्सर्गे, प्रातस्नाने, चद्र-सूर्य ग्रहणे एटले गम्ये रजो दोप नहि। इती नदि रजो दर्शन। इती नीर्णसीवाते वतीका लेखन समाप्त।

श्लोक— सवन्नागाश्वशैलेन्दु मितेव्दे तपसज्ञिके।
पषे (पक्षे) सितेष्टम्या तीथि वारे गुरु भूजो ।।१।।
उदिच ज्ञातीविप्रेण जयरामात्मजेन च।
परोपत्न (क्र) तये तु (त) द्वद्रघुरामेण धीमता ।।२।।
द्विजाया (ना) धर्मकार्येपु सिद्धाते निर्णय कृत।

पुष्पिका— समाप्त ।।स० १९२४ ना अशाड शुदि ८ शनीवाशरे।
लपीतं पुरोहित ईछाराम स्वआत्मार्थे पठनार्थं ।।

टिप्पणी—ग्रन्थ धर्मशास्त्र का है। कर्त्ता द्वारा मूलत. निवन्ध ग्रन्थ का प्रणयन सस्कृत गद्य मे किया गया था। जिसके आधार पर 'महादेव' नामक

पडित ने ११७ श्लोको का एक ग्रन्थ 'कालनिर्णयसिद्धान्त' नामक ग्रन्थ बनाया और इस पद्य ग्रन्थ की पुन रघुराम ने सस्कृत मे टीका लिखी। ग्रन्थाङ्क १०,००३ की पुष्पिका से उक्त तथ्य ज्ञात होते हैं। पद्यग्रन्थ का रचना काल १७०६ वि० स० तथा सस्कृत की गद्य टीका का रचना काल १७१० वि० स० दिया गया है। सम्पादक

---

## २०४१/१४६५६ कुमारपालरास

प्रारम्भ— ॥र्द०॥ श्रीसारदाइ नम ।

॥ दूहा ॥

पय पकय जस प्रणमता, पामीजइ सुर रिद्धि ।
त्रिशला नदन दु ख हरइ, नाम मत्र वहु सिद्धि ॥१॥

गज गति सरसति सगरता, लहीइ वचन रसाल ।
कवि कोटी सेवा करि, निर्मल यान मुराल ॥२॥

निज गुरु नाम हृदय धरी, विमलकुशल सु पवित्र ।
हीरकुशल कहइ कवि सुणु, कुमरपाल चरित्र ॥३॥

त्रिहुं भुवने यश तेहनु, सि कीधु तिणि काम ।
कहता कवि जन साभलु, नाम ठाम तस गाम ॥४॥

लाख योग्रण ते देव का, जबु द्वीप प्रवान ।
लवण समुद्र विटी रह्यउ, छिवणु तेहनु मान ॥५॥

रजत वर्ण वेग्रढ गिरी, तिणि ए कीधु जोड ।
भरतखेत्र सीमा करी, दख्यण उत्तर दोइ ॥६॥

दख्यण भरत माहे भलु, गुर्जर देश सु चग ।
रमता रमलि निरखीइ, निर्जर नर मन रगि ॥७॥

जिहा कमला घरि घरि घणी, रभा नइ रति प्रीति ।
इद्र ग्रनग छाडी करी, तिहा ते वसि विचित ॥८॥

भू भामिनि भालि भलु, भूपण लछि निधान ।
ग्रणहिलवाडु जाणीइ, पाटण प्रवर विमान ॥९॥

वापी कूप तटाक वन कदलीना ग्राराम ।
वप्र तणी शोभा घणी, चतुर पुरुष-ना ठाम ॥१०॥

धूज पताक अति लहलहइ, जिन मदिरनी ओलि ।
मूगिज रथ जातु खलि, एहवी ऊंछी पोलि ॥११॥
धनद समा रिद्धि सवे, लोक तणा वहू घाट ।
गज रथ घोडा पालखी, सोवन केरा पाट ॥१२॥

॥ चउपई ॥

विक्रम नृप थी जाणु खरु । संवत आठ नइ बीडोतरु ॥
पाटण नगर वसाव्य रुली । श्री वनराज चाउडइ मिली ॥१३॥
पाटण नगर नु पांनु पाल्यु राज । साठि वरस छत्रपति वनराज ॥
योगराज तस पाटि थयु । पांत्रीस वरस राज पद कह्यउ । १४॥
पचवास वरस क्षेम प्रतिपाल । ओगणत्रीस भूयड भूपाल ॥
पणवीस वरस वैरसिह राज । पनर वरस रत्नादित काज ॥१५॥
सामतसिंहि पाल्यु राज । सात वरस लगइ कीधु काज ॥
सात पाट ते थया चाउडा । रूपि मनमथनइ जेवड़ा ॥१६॥
सिर वालइ ते सगलांइ मिली । वरस थयां ते मुणज्यो वली ॥
एकसु छिनु वरसे थया । चाउडा पाट सात ते कह्या ॥१७॥
इहा थी गयु भागेजे राज । तेहनी उतपति सांभलउ आज ॥
सामतसिहनी भगनी सती । नामि लीलादे गुणवती ॥१८॥
तस नदन कहइ मूलराज । मामानु तिणि लीधु राज ॥
अखड प्रतापि पालइ मही । पचावन्न वरस ते सही ॥१९ ।
तेर वरस श्री चामुंडराय । षटम सवाडा वल्लभ थाय ॥
दुर्ल्लभराय वरस इग्यार । षटम सवाडा ऊपरि सार ॥२०॥
वरस बेतालीस भीम भूपाल । त्रीस वरसते कर्ण दयाल ॥
ओगणपचास वरस करि राज । जयसिहदेवि सारि काज । २१॥
इकत्रीस वरस ते कुमरपाल । त्रिणि वरस भत्रीजु अजयपाल ॥
बाल मूल दो वरस विचार । त्रेसठि भीमसेन उद्दार ॥२२॥
त्रिणसइ वरस माहि ए हूया । सोलिकी नामि जूजूआ ॥
पछइ वघल वीसलदेवात । एतु वाघेलानी जात ॥२३॥
कुमरपालना कहुं अवदात । जे हुउ तीन भुवनि विख्यात ॥
साभलयो तेहनी उतपति । उलट अगि आणी एकाति ॥२३॥

× × ×

अन्त— ।। राग धन्यासी ।।

असुर वधू कुमर नृपनि करि भामणा, तु भलि आवीउ अहमाई ईश।
कीर्ति रमणी रमइ भुवनि त्रिहु ताहरी, तुझ गुण गावइ निज मुखिसुरेश ।।८।।
।। असुर वधू० आकणी ।।

नाचती गावती हर्ष घणु पावती, ल्यावती देवध्वनि देवनारी ।
हाव नइ भाव हस्तक कला देखउइ, पेख रे नाह तुझ जाउ उवारी ।।९।।
।। असुर वधू० ।।

गम घमि रमझमि नेउरी, खलकती ढलकती मेखला कटि रसाल ।
तिलक भालि करी नयण काजल भरी, नृत्य करि देवमुरी अति विसाल ।।१०।।
।।असुर वधू० ।।

पुण्य तरू प्रवल त्रिहुँ भुवनि तिं वावीओ, तेहना फूल ए चाखि स्वामी ।
फल तु आगलि हस्यइ मुगति वधू सेजडी,हे जडी चडी सजव तिहातु धामी ।११।
।। असुर वधू० ।।

श्री सोमसुदर सीस वाचक वरू, तिणि करद्यु कुमरनृप नु चरित्र ।
तेह ऊपरि रच्यउ सवत सोलोतरइ, वर्ष च्यालीम अकिमपुरि पवित्र ।।१२।।
।। असुर वधू० ।।

प्रवर तपगछपति हीरविजय गुरु, जयविजय वत विजयसेन सूरी ।
जाणि सोहम्म जवू समा गणधरा, सेवता सकल सपत्ति पूरी ।।१३।।
।। असुर वधू० ।।

तस गछ माहिं तेजिकरी दीपतु, जीपतु काम पुशाल शुद्धो ।
विमल जस चिहु दिशि विमल कुशलाभिधो, विवुध पद मडली महिं प्रसिद्धो ।१४।
।। असुर वधू० ।।

सीस तस चरण कज रमइरी, भमइरी भमरा परि वाणीमकरद पीइ मनह रंगि ।
हीरकुशल कहइ नृप केरडउ, राम भणता होइ आणदि अगि १६ ।।[१५]
।।असुर वधू कुमर नृपनि करि भामणा।।

पुष्पिका— इति श्री कुमरपाल प्राकृत भापा प्रवंध सपूर्णमिति ।।सवत १६५९ वर्ष आ काती सुदि १ वुधे घूमा मध्ये लख्यत । छ । छ । छ । शुभ भवतु ।।

---

## २१०३/१४५२७ नलदवदती-प्रबध

प्रारम्भ— ॥६०॥ श्रीगउडी पार्श्वनाथाय नम ॥श्रीगुरवे नम· ॥

॥ धूरि दूहा ॥

श्री शातीसर सोलमऊ, जगजीवन जगदानद ।
अचिरा ऊयरइँ हस लऊ, समरू निते सुखकद ॥१॥

जिणि ध्यानइँ संकट टलइँ भय भावठि सवि जाइ ।
वीछडीयाँ वाल्हाँ मिलइँ, पूजइ सपद थाइ ॥२॥

वे कर जोडी वीनती, मागु एतउ माँन ।
भगवति आपउ वचन रस, निरमल फुरतउ ध्यान (ज्ञान) ॥३॥

परगट महि माता हरऊ, जिम घनसार ऊदार ।
देजे रजन-नी कला, सारद मुझ मनुहार ॥४॥

सोभागी साचा सुगुरु, ते नमसिउ अप्रमादि ।
जेह थी सुघ मारग लहिऊ, साहिजदीउ वरसादि ॥५॥

ढाल पहिली चउपई · राग रामगिरी :

नयरि द्वारामती कृष्ण नरेस एह ढाल.—
जवूद्वीपि पट खड उछाहि । मेरू थी दक्षिण भारत माहि ॥
अगादिक जनपद अति भला । आय वित्तीइ नयरि कोसला ॥१॥
अवसरि वरसइ मेघ अपार । सुहणि नवि जाणि कातार ॥
सस्य तणी वहुली तिहां वृद्धि । लोक तणइ घरि एह रिद्धि ॥२॥

अन्त— : राग धन्यासी :

शाति जिन भामणइ जायु ए देसी —
नलदवदती चरित सुचगा, सुणता वाघइ रगावे ॥१॥
सीलिकरी दवदंती सोहि, भीमसुता मन मोहिवे ॥२ सी०॥
सती तणा गुण गाया प्रेमइ, लाभ लह्या मइ खेमइवे ॥३ सी०॥
ढाल अे पूरव नवनव घातइ, चतुर लहिसि उरस गातइवे, ॥४ सी०॥
चार खड चिहुं खडि प्रसिद्धी, चु पी घरी मइं कीधीवे ॥५ सी०॥

# परिशिष्ट २

## राजस्थानी–हिन्दी हस्तलिखित ग्रन्थ-सूची—भाग 4

## ग्रन्थ-कर्त्तानुक्रमणिका